# आर्यसमाजी विद्वानों तथा संस्थाओं द्वारा संस्कृत-शोध-कार्य

( ले० प्रो० श्री भवानीलाल भारतीय एम. ए. )

संस्कृत भाषा और उसके साहित्य से सम्बन्धित शोध कार्य का इतिहास बहुत पुराना है। यों कहा जा सकता है कि जब से यूरोपीय विद्वानों को संस्कृत भाषा तथा साहित्य की महत्ता और उसकी गरिमा का पता चला तभी से संस्कृत के प्राचीन अलभ्य ग्रन्थों की खोज उनके सम्पादन तथा प्रकाशन का कार्य प्रारम्भ हो गया। इंगलैण्ड, जर्मनी फ्रांस आदि यूरोपीय देशों के बृहत् पुस्तकालयों में संस्कृत की अनेक दुर्लभ पाण्डुलिपियों का संग्रह किया गया तथा बीसियों विद्वानों ने ग्रन्थसम्पादन, शोध, व्याख्या तथा प्रकाशन का उत्तरदायित्व वहन किया। मेक्समूलर राथ विल्सन, वेबर, मैकडानल, कीथ आदि के नाम इस प्रसंग में लिये जा सकते हैं। भारतीय विश्वविद्यालयों में संस्कृत भाषा के अध्ययन-अध्यापन के लिये पृथक् विभागों की स्थापना हुई। वहां भी उच्च कोटि के प्राध्यापकों ने संस्कृत साहित्य की शोध और अनुसंधान की प्रवृत्तियों को विकसित किया। इसी प्रकार पूना का भाण्डारकार शोध संस्थान तथा वैदिक प्रकाशन संस्थान भी शोध के क्षेत्र में आगे गये। बड़ौदा, मैसूर, पूना, मद्रास, काशी आदि संस्कृत विद्या के केन्द्रों में सरकारी सहायता और संरक्षण में संस्कृत ग्रन्थों के मुद्रण का कार्य प्रारम्भ हुआ। शोध और अनुसंधान के इन विविध संस्थानों द्वारा संस्कृत वाङमय की जिस प्रकार पुनरुपलब्धि हुई है, उसका सम्यक् विचार होना अभी शेष है।

आर्यसमाज ने भी अपने सीमित साधनों द्वारा इस महत् कार्य में अपना योगदान दिया है। आर्यसमाज द्वारा कई ऐसे संगठन स्थापित किये गये, जहां संस्कृत में शास्त्रीय ग्रन्थों पर शोध का कार्य कई दशाब्दियों तक चलता रहा और अभी चल रहा है। इनमें से कुछ संस्थानों का विवरण इस प्रकार है।

स्वामी दयानन्द के निधन के पश्चात् उनके स्मारक के रूप में पंजाब की राजधानी लाहौर में डी ए वी कालेज की स्थापना १८८६ में हुई। इस कालेज के तत्वावधान में डी ए वी कालेज संस्कृत रिसर्च डिपार्टमेन्ट (शोध विभाग) की स्थापना १९१७ में हुई। सुप्रसिद्ध संस्कृतज्ञ विद्वान पं० विश्वबन्धु शास्त्री तथा पं० भगवद्दत्त रिसर्च स्कालर इस विभाग के निदेशक का कार्य करते रहे। इस शोध विभाग का एक पृथक् पुस्तक संग्रह था। डी ए वी कालेज लाहौर का 'लालचन्द पुस्तकालय' संस्कृत साहित्य के प्राचीन ग्रन्थों की सहस्रों दुर्लभ पाण्डुलिपियों का संग्रह था। डी ए वी कालेज के शोध विभाग के द्वारा अनेक प्राचीन दुर्लभ ग्रन्थों का पुनरुद्धार और प्रकाशन किया गया, जिनमें से कुछ महत्वपूर्ण ग्रन्थ[1] निम्न थे।

१ ऋग्वेदीय भाष्यम्— उद्‌गीथाचार्य प्रणीतम् ऋ १०।५ से १०।८३ सम्पादक विश्वबंधु शास्त्री।
२ अथर्ववेदीय पंच पटलिका।
३. जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण
४. ऋग्वेद पर व्याख्या पं० भगवद्दत्त रचित
५ दन्त्योष्ठ विधिः
६ अथर्ववेदीया माण्डूकी शिक्षा
७. अथर्ववेदीया बृहत्सर्वानुक्रमणिका
८. बाल्मिकी रामायण के बाल, अयोध्या

[1]. The D. A. V. College Sanskrit Series.

और आरण्य काण्ड१ (७ भागों मे)

९. वैदिक कोष--रचयिता श्री हसराज
१०. काठक गृह्य सूत्रम्
११. वैदिक वाङ्मय का इतिहास तीन भाग पं० भगवद्दत्त प्रणीत ।
१२. चारायणीया शाखा मन्त्रार्षाध्यायः संपादक भगवद्दत्त
१३. क्यङ्कू काव्यम्
१४. संस्कृत साहित्य का इतिहास ले० वेदव्यास

डी.ए.वी. कालेज, लाहोर के तत्वावधान मे स्वामी दयानन्द रचित सत्यार्थ प्रकाश, ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका आदि ग्रन्थो के पाठ्योपयोगी संस्करण तैयार हुये । इसी प्रकार मनुस्मृति तथा वाल्मीकीय रामायण के संक्षिप्त सस्करण भी प्रकाशित किये गये । इस शोध विभाग के अन्तर्गत प्राचीन ग्रन्थों का अनुसंधान, सम्पादन, हस्तलेखों का अध्ययन आदि शोध विषयक प्रणाली की विधिवत् शिक्षा दी जाती थी । अनेक अनुसंधान छात्र पं० भगवद्दत्त जी के निर्देशन मे शोध-कार्य करते थे ।

**विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान—**

आर्यसमाज के सुप्रसिद्ध सन्यासी युगल स्वामी विश्वेश्वरानन्द तथा स्वामी नित्यानन्द ने वैदिक कोश के निर्माण का कार्य प्रारम्भ किया । १९०३ मे इन स्वामियों ने गुलमर्ग (काश्मीर) में बैठकर वैदिक कोश विषयक अपनी योजना को क्रियान्वित करने के लिये बडौदा के संस्कृतप्रेमी नरेश सर सयाजी राव गायकवाड़ ने १७५०० रु० का अनुदान दिया । १९०८ से १९१० तक शिमला स्थित शान्तकुटी में बैठकर दोनों स्वामियों ने चारों वेदों की शब्दानुक्रमणिका वर्णानुक्रम से तैयार की और उसे चार भागों मे प्रकाशित किया । १९१४ में स्वामी नित्यानन्द का स्वर्गवास हो गया, परन्तु स्वामी विश्वेश्वरानन्द ने इस कार्य को जारी रक्खा । १९२३ मे वैदिक कोश निर्माण तथा वैदिक अनुसंधान विषयक अपनी आकांक्षा को स्वामी विश्वेश्वरानन्द ने लाहौर के रा० ब० मूलराज, महात्मा हसराज आदि आर्यसमाजी नेताओ के समक्ष रक्खा और उनकी सम्मति से कोश निर्माण का यह कार्य दयानन्द ब्राह्मणमहाविद्यालय के आचार्य प० विश्वबन्धु शास्त्री को सौप दिया गया । १ जनवरी १९२४ से विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध सस्थान की विधिवत् स्थापना हुई और विश्वबधु शास्त्री उसके अवैतनिक निदेशक नियुक्त हुये । १९३४ तक शास्त्री जी दयानन्द ब्राह्मण महाविद्यालय तथा शोध संस्थान दोनों के अध्यक्ष पद का कार्य करते रहे परन्तु १ जून १९३४ से उन्होने महाविद्यालय की सेवाओं से मुक्त होकर शोध संस्थान तथा डी० ए० वी० कालेज के शोध विभाग तथा लालचन्द पुस्तकालय का कार्य सभाला ।

२३ नवम्बर १९२५ को संस्थान के सस्थापक स्वामी विश्वेश्वरानन्द की मृत्यु हो गई । उन्होंने अपनी सम्पत्ति जो लगभग १।। लाख की थी, का एक न्यास बना दिया और उसे वैदिक कोश के पूर्ण किये जाने का काम सौंपा । इस न्यास में रायबहादुर लाला रलाराम, महात्मा नारायण स्वामी, स्वामी सर्वदानन्द आदि प्रमुख आर्यसमाजियों के अतिरिक्त मदनमोहन मालवीय जी भी सदस्य थे । कालान्तर में विश्वेश्वरानन्द शोध संस्थान सोसाइटी की स्थापना हुई और उसे १९३६ में पंजीकृत करा लिया गया । तब से शोध संस्थान का संचालन उक्त सोसाइटी ही कर रही

१. उत्तर पश्चिमी (काश्मीरी) संस्करण

है । रायबहादुर लाला दुर्गादास, रायबहादुर ला० मूलराज, महात्मा नारायण स्वामी आदि आर्य-समाजी नेता इसके संस्थापक सदस्य थे ।

इस संस्थान के अन्तर्गत प्रति तीसरे वर्ष वैदिक कोष का एक नया भाग प्रकाशित होता था । १९४०-४१ से इस संस्थान को भारत सरकार द्वारा मान्यता प्राप्त हो गई तथा केन्द्रीय तथा अन्य प्रान्तीय सरकारों, देशी रियासतो एव विश्वविद्यालयों से उसे आर्थिक सहायता भी मिलने लगी । देश विभाजन के पश्चात् संस्थान का मुख्य कार्यालय लाहौर से हटकर होश्यारपुर स्थित साधु आश्रम मे आ गया ।

इस संस्थान का मुख्य उद्देश्य वैज्ञानिक और एतिहासिक प्रणाली से भारतीय भाषा, साहित्य, सस्कृति, दशन, इतिहास तथा कला विषयक अनुसंधान कार्य को प्रगति देना, प्राचीन हस्त-लिखित ग्रन्थो की खोज, रक्षा, सम्पादन, मुद्रण तथा दुर्लभ ग्रन्थो की पाण्डुलिपियों को सुरक्षित रखना आदि है । संस्थान की एक बहुत विशाल योजना है, जिसके अन्तर्गत वैदिक साहित्य के भाषा वैज्ञानिक अध्ययन सम्बन्धी १०१ भाग छापेगे । इसके अन्तर्गत १५ भागों मे वैदिक पदानुक्रम कोष (A Vedic Word Concordance) छाप चुका है । इसके अतिरिक्त ऋग्वेद, अथर्व-वेद, तैत्तिरीय संहिता तथा उपनिषद् विषयक वैयाकरण पद सूचियां (A grammatical word Index) भी प्रकाशित हो चुकी है ।

ग्रन्थ प्रकाशन के अतिरिक्त पुराने संस्कृत ग्रन्थों की पाण्डुलिपियों के आधार पर पाठ शोधन पाठ निर्णय, सम्पादन, अनुवाद आदि कार्य भी संस्थान के तत्वावधान में होता है। पंजाव विश्वविद्यालय ने संस्थान को संस्कृत में एम ए. तथा शोध उपाधि (Ph. d.) के लिए छात्रों को तैयार करने की सुविधा प्रदान करदी है । संस्थान का विशाल पुस्तकालय वैदिक और संस्कृत साहित्य के सदर्भ ग्रन्थो की दृष्टि से उत्तर पश्चिम भारत का सर्वश्रेष्ठ और बृहत्तम पुस्तकालय है । जहां ३०००० (मुद्रित और हस्तलिखित) पुस्तकों का सग्रह है । सयुक्त राष्ट्र संघ के शिक्षा विज्ञान और सस्कृति विषयक संगठन (UNESCO) ने इस पुस्तकालय को मान्यता प्रदान कर रक्खी है ।

विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान मे वैदिक और संस्कृत साहित्य के अतिरिक्त अन्य भाषाओं तथा इतिहास विषयक शोध कार्य का भी संचालन होता है । सस्थान की मुख-पत्रिका विश्व ज्योति है । संस्थान के आदरणीय निदेशक आचार्य विश्वबधु भारत के राष्ट्रपति द्वारा संस्कृत के मान्य विद्वान के रूप मे ख्याति प्राप्त कर चुके है ।

**गुरुकुल कांगड़ी—**

पुरातन शिक्षा प्रणाली का समर्थन आर्य-समाज गुरुकुल पद्धति की शिक्षा का सदा से हामी रहा है । सर्व प्रथम महात्मा मुन्शीराम ने गुरुकुल की स्थापना विषयक प्रस्ताव पंजाब की आर्य प्रतिनिधि सभा के समक्ष रक्खा । तदनुकूल १९०२ मे गुरुकुल कागडी की स्थापना हुई । आज यह गरुकुल विश्वविद्यालय का रूप ग्रहण कर चुका है । तथा इस दीर्घ अवधि में सहस्रों स्नातकों ने संस्कृत और वेद विषयक सर्वोच्च उपाधियां ग्रहण कर इस शिक्षण-संस्था का गौरव बढ़ाया है। गुरुकुल कांगडी ने भी अपने सुदीर्घ जीवन काल में संस्कृत और वैदिक साहित्य विषयक शोध कार्य को अपना लक्ष्य बनाया । शोध कार्य को प्रोत्साहन देने के लिए गुरुकुल में एक बृहत पुस्तकालय है जिसमें सहस्रों ग्रन्थों का संग्रह किया गया है । शोध के छात्रों के लिये इस पुस्तकालय का महत्व निर्विवाद है ।

गुरुकुल का एक पृथक् प्रकाशन संस्थान भी है। इसके अन्तर्गत 'गुरुकुल स्वाध्याय मजरी' शीर्षक पुस्तकमाला का प्रकाशन होता है। इस पुस्तकमाला मे वेदो के विभिन्न भागो के सुन्दर और सरस अनुवाद समय समय पर प्रकाशित हुए हैं। इसके अतिरिक्त गुरुकुल की पाठ विधि मे स्वीकृत संस्कृत ग्रन्थो को प्रकाशित करने की व्यवस्था भी गुरुकुल के प्रकाशन विभाग के ही अन्तर्गत है। आर्य समाज के शीर्षस्थ संस्कृत विद्वान प० धर्मदेव विद्यामार्तण्ड, प० बुद्धदेव विद्यामार्तण्ड, प० विश्वनाथ विद्यालकार, स्वामी ब्रह्ममुनि परिव्राजक आदि ने गुरुकुल के पुस्तकालय से अपने शोध कार्य मे सहायता ली है।

गुरुकुल के अनुसधान विभाग के अध्यक्ष प० भगवद्दत्त वेदालकार हैं। आपके तत्वावधान मे वेद विषयक शोध कार्य का सचालन होता है। वेदालकार जी ने वेद के ऋषियो पर विस्तृत शोध कार्य किया है। आपके विष्णु देवता, वैदिक स्वप्न विज्ञान, आत्म समर्पण, ऋभु देवता आदि ग्रन्थ इस विभाग के अन्तर्गत छप चुके है। गुरुकुल पत्रिका का सम्पादन भी श्री भगवद्दत्त वेदालकार ही करते है। जिसम वेद तथा अन्य शास्त्रीय और सस्कृत साहित्य विषयक निबन्ध प्रकाशित होते हैं। गुरुकुल सस्कृत भाषा के प्रचार का एक प्रमुख माध्यम है।

## श्री रामलाल कपूर ट्रस्ट अमृतसर—

ट्रस्ट ने वैदिक अनुसन्धान को अपना लक्ष्य बनाया है। इस ध्येय की पूर्ति के लिए प० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु, प० भगवद्दत्त जी, प० युधिष्ठिर जी मीमासक आदि लब्ध प्रतिष्ठित आर्यसमाजी विद्वानो की सेवायें ट्रस्ट को सदा उपलब्ध रही है। ट्रस्ट के तत्वावधान मे स्वामी दयानन्द रचित यजुर्वेदभाष्य पर प० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु लिखित विवरण (१० अध्यायो पर) प्रकाशित हुआ। इसके अतिरिक्त अष्टाध्यायी भाष्य प्रथमावृत्ति, वैदिकस्वरमीमासा वैदिक छादोमीमासा, क्षीरतरगिणी, निरुक्तभाष्य, आदि कई महत्वपूर्ण ग्रन्थ छप चुके हैं। ट्रस्ट के कतिपय प्रकाशन उत्तर प्रदेश राज्य सरकार द्वारा पुरस्कृत भी हो चुके है। इसके अतिरिक्त ट्रस्ट सस्कृत तथा वेद विद्या के प्रचारार्थ वेदवाणी मासिक पत्रिका भी सम्पादन गत वर्षो से कर रहा है। बाल्मीकि रामायण का सुन्दर सुसम्पादित एव हिन्दी अनुवादयुक्त सस्करण प्रकाशित करना ट्रस्ट की एक प्रमुख उपलब्धि है। ट्रस्ट का अपना पुस्तकालय भी है।

## विरजानन्द वैदिक संस्थान गाजियाबाद

आर्यसमाज के सुप्रसिद्ध विद्वान् सन्यासी स्वामी वेदानन्द तीर्थ ने इसकी स्थापना की। इस सस्थान के अन्तर्गत प० उदयवीर शास्त्री ने साख्यदर्शन पर अद्भुत शोध कार्य किया है। शास्त्री जी ने साख्य-दर्शन का इतिहास लिखा, जिस पर लेखक को सेठ हरजीमल डालमिया पुरस्कार, हि० सा० सम्मेलन का मगलाप्रसाद पुरस्कार, उत्तरप्रदेश सरकार से तथा बिहार की राष्ट्रभाषा परिषद् से विभिन्न पुरस्कार प्राप्त हुए। साख्यदर्शन के इतिहास के अतिरिक्त साख्यदर्शन का विद्योदय भाष्य तथा साख्य दर्शन पर विवेचनात्मक ग्रन्थ साख्य सिद्धान्त भी पं० उदयवीर शास्त्री द्वारा लिखा जाकर प्रकाशित हो चुका है। इसी प्रकार शास्त्री जी ने वेदान्तदर्शन का विद्योदय भाष्य लिखा है। इसमे किसी नव्य अथवा पुरातन भाष्य का अनुकरण नही है, अपितु मूल सूत्रो के ही अभिप्राय को समझाने का प्रयास करते हुए सूत्रो की परस्पर

सगति लगाई गई है । सम्प्रति वे वदान्त-दर्शन का इतिहास लिख रहे है । स्वामी वेदानन्द तीर्थ ने अपने लाहौर के कार्यकाल मे पुराणो की विशद आलोचनाये प्रकाशित की थी ।

## स्वाध्याय मण्डल, पारडी

वेदो के सुप्रसिद्ध आर्यसमाजी विद्वान् प०श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने वैदिक और सस्कृत साहित्य की शोध तथा प्राचीन वैदिक सहिताओ तथा शाखाओ के अनुसधान और प्रकाशन की दृष्टि से स्वाध्याय मण्डल की स्थापना की । प० सातवलेकर ने इस शोध सस्थान के द्वारा चार वेदो के सुबोध भाष्य, अनेक वैदिक शाखाओ, ब्राह्मण ग्रन्थ, उपनिषद् भाष्य, रामायण और महाभारत के सुबोध व्याख्याग्रन्थ तथा अन्यान्य सस्कृत ग्रन्थो का प्रकाशन किया है । वेदो को दैवत सहिता तथा आर्ष सहिता (देवताओ के कम से तथा मन्त्रार्थ द्रष्टा ऋषियो के कम से) के रूप मे पृथक् २ सम्पादित करना सातवलेकर जी का एक महान प्रयास है) इसी प्रकार यजुर्वेद सर्वानुक्रम सूची, यजुर्वेद वाजसनेयीसहिता पाद सूची, ऋग्वेद मत्र सूची, मरुदेवता मत्र सग्रह को मनन्त्रय-चरणसूची आदि वेद विषयक विभिन्न अनुक्रमणिकाओ का प्रकाशन भी स्वाध्यायमण्डल पारडी की ओर से हुआ है ।

स्वाध्याय मण्डल के अन्तर्गत वैदिक सस्कृत ग्रन्थो का बृहत् पुस्तकालय है जहा नियमित रूप से शोध विद्वान् अपना अनुसन्धान कार्य करते है । मण्डल का अपना प्रकाशन सस्थान तथा मुद्रणालय भी है । मण्डल ने वेद सहिताओ का प्रकाशन करते समय सहिता पाठ की शुद्धता का पूरा ध्यान रक्खा है । ऐसा करते समय महाराष्ट्र प्रान्त मे विद्यमान उन सस्वर वेदपाठी वैदिक विद्वानो से पूरी सहायता ली गई, जिनमे परम्परागत वेद विद्या रही है तथा जिनका वेदमन्त्रो का उच्चारण, स्वर आदि की दृष्टि उत्कृष्टतम होता है । ऐसे वेद पाठो के टेपरेकार्ड आदि कराना भी मण्डल की एक मुख्य प्रवृत्ति है । स्वाध्याय मडल के सस्थापक प० सातवलेकर भारत के राष्ट्रपति से सम्मानित सस्कृत विद्वान् है । स्वाध्याय मण्डल कई वर्षो से 'वैदिक धर्म' नामक मासिक पत्र का प्रकाशन करता रहा है, जिसमे वेद विषयक उच्च कोटि के लेख छपते है । स्वाध्याय मण्डल सस्कृत भाषा के प्रचार हेतु सस्कृत की परीक्षाये भी आयोजित करता है । इसके अतिरिक्त वेद, उपनिषद्, और गीता की भी परीक्षाये होती है ।

## भारतीय प्राच्य विद्या प्रतिष्ठ न, अजमेर

प० युधिष्ठिर मीमासक न भारत के प्राचीन सस्कृत वाड्मय के अनुसन्धान तथा उसके फलस्वरुप प्राप्त सामग्री के प्रकाशन के लिए उक्त प्रतिष्ठान की स्थापना की । इस सस्थान का एक मुख्य उद्देश्य भारतीय वाड्मय के विविध विभागो के इतिहास से सम्बन्धित ग्रन्थो का लेख और प्रकाशन भी रहा है । इसी प्रकार पुरातन सस्कृत साहित्य के ग्रन्थो का शुद्ध सम्पादन तथा अलभ्य और दुर्लभ ग्रन्थो के सरक्षण का कार्य भी प्रतिष्ठान के अपने जिम्मे लिया है । प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान ने वेद के व्याकरण, छाद, निरुक्त, तथा शिक्षा जैसे अगो से सम्बन्धित उच्चकोटि के ग्रन्थो का प्रकाशन किया है । सस्कृत व्याकरण शास्त्र का कमबद्ध इतिहास प्रस्तुत करना इस प्रतिष्ठाम की प्रमुख उपलब्धि है । इसी प्रकार शिक्षा शास्त्र का इतिहास भी तैयार किया जा रहा है । प्रतिष्ठान के अन्तर्गत जो जो ग्रन्थ वेद, व्याकरण, स्वर, छद निरुक्त आदि के सम्बन्ध मे प्रकाशित हो चुके है

उनका विवरण हम अध्याय में दे चुके है। इसके अतिरिक्त प्रतिष्ठान ने कतिपय संस्कृत शोध ग्रन्थों का प्रकाशन भी अपने जिम्मे लिया है। ऐसे ही ग्रन्थों में कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय के संस्कृत प्राध्यापक कपिलदेव साहित्याचार्य लिखित संस्कृत व्याकरण मे गणपाठ की परम्परा और आचार्य पाणिनि शीर्षक शोध ग्रन्थ का उल्लेख किया जा सकता है। इस शोध प्रबन्ध में विद्वान् लेखक ने व्याकरण शास्त्र में गणपाठ के प्रवचन की अनिवार्यता, उसकी उत्पत्ति तथा विकास पर ऐतिहासिक दृष्टि से प्रकाश डालते हुए उपलब्ध समस्त गणपाठों पर तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया है। गणपाठो से सम्बद्ध अनेक विषयों पर विद्वत्तापूर्ण विवेचन किया गया है। गणपाठों का तुलनात्मक अध्ययन इससे पूर्व आज तक इस प्रणाली से नही हुआ।

प्रतिष्ठान का अपना बृहत् पुस्तकालय तथा विक्रय विभाग है जिसमें संस्कृत के प्राचीन, अर्वाचीन यहां तक कि दुर्लभ ग्रन्थ भी विक्रयार्थ प्राप्त हो सकते हैं। प्रतिष्ठान के संस्थापक पं० युधिष्ठिर मीमांसक राजस्थान सरकार के निर्देशानुसार यजुर्वेद के पदपाठों पर कार्य कर रहे है।

### हरयाणा साहित्य संस्थान, गुरुकुल झज्जर

हरियाणा प्रान्त मे गुरुकुल झज्जर एक पुरानी शिक्षण संस्था है, जो स्वामी दयानन्द निर्दिष्ट पाठविधि के अनुसार प्राचीन शास्त्र ग्रन्थों का शिक्षण कार्य करती है। इसी गुरुकुल के तत्वावधान में संस्कृत ग्रन्थों के प्रकाशन और शोध कार्य को गति देने की दृष्टि से फाल्गुन शुक्ला द्वितीया २०१६ (२८ फरवरी १९६०) को हरयाणा साहित्य संस्थान की स्थापना हुई। संस्थान ने आर्यसमाज के प्रसिद्ध संस्कृत कवि मेधाव्रताचार्य के गुरुकुल शतक, ब्रह्मचर्य शतक, ब्रह्मचर्यमहत्त्वम्, विरजानन्दचरितम्, नारायण स्वामी चरितम् आदि काव्यों को प्रकाशित किया। इसके अतिरिक्त संस्कृत भाषा के प्रचार और प्रसार की दृष्टि से भी कतिपय पुस्तके प्रकाशित की गई, जिनमे स्वामी वेदानन्द जी की संस्कृतांकुर, संस्कृत भाषा क्यों पढे तथा जगदेव सिंह सिद्धान्ती लिखित संस्कृत वाङ्मय का संक्षिप्त परिचय मुख्य हैं। संस्थान का सर्वाधिक महत्वपूर्ण कार्य सम्पूर्ण पातञ्जल महाभाष्य का पाच भागो मे प्रकाशन है। महाभाष्य वैयाकरण का सर्वाधिक महत्वपूर्ण ग्रन्थ होते हुए भी सुलभ नही है। इस दृष्टि से इस महत्वपूर्ण ग्रन्थ को पुरीय-उद्योत टीका और विमर्श टिप्पणी सहित प्रकाशित करना वस्तुत संस्थान के लिए गौरव का विषय है।

संस्कृत शोध कार्य की दृष्टि से गुरुकुल झज्जर का विश्वभार वैदिक पुस्तकालय भी अत्यन्त उपयोगी है जिसमे लगभग १०००० ग्रन्थ हैं। इसमें कई दुर्लभ ग्रन्थो का भी संग्रह किया गया है।

### आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब का शोध विभाग

देश विभाजन से पूर्व पंजाब की आर्य प्रतिनिधि सभा लाहौर में शोध कार्य का संचालन करती थी। इसके अध्यक्ष पं० चमूपति थे। पं० चमूपति ने सोम-सरोवर (सामवेद का पवमान पर्व), जीवन ज्योति (सामवेद का आग्नेयपर्व), यास्क युग की वैदिक शैलियां, वैदिक दर्शन आदि कतिपय महत्वपूर्ण ग्रन्थ लिखे। स्वामी वेदानन्द जी के सहयोग से तीन भागों में वैदिक आर्ष कोष का सम्पादन किया गया। देश विभाजन के पश्चात् इस कार्य को पुनः प्रारम्भ करने में कठिनाई उत्पन्न हो गई।

## महर्षि दयानन्द स्मारक अनुसंधान विभाग टकारा

आर्यसमाज के प्रवर्तक स्वामी दयानन्द की जन्मभूमि टकारा (गुजरात) मे महर्षि दयानन्द स्मारक ट्रस्ट के अन्तर्गत अनुसन्धान विभाग की स्थापना की गई। लब्धप्रतिष्ठित विद्वान् प० युधिष्ठिर जी मीमासक इसके अध्यक्ष नियुक्त किये गये। अध्यक्ष पद पर रह कर प० मीमासक जी ने निम्न ग्रन्थ तैयार किये —

१ महर्षि दयानन्द की पद प्रयोग शैली—इस ग्रन्थ मे स्वामी दयानन्द द्वारा प्रयुक्त उन पदो का तुलनात्मक अध्ययन के आधार पर युक्ति युक्त साधुत्व दिखाया गया है। इससे यह भ्रम दूर हो जाता है कि स्वामी जी ने अपने वेद-भाष्यादि ग्रन्थो मे अपाणिनीय पदो का प्रयोग किया है।

२ यजुर्वेद भाष्य सग्रह—पञ्जाब विश्वविद्यालय की सस्कृत की उच्चतम शास्त्री परीक्षा मे स्वामी दयानन्द के यजुर्वेद भाष्य का कुछ अश पाठ्यक्रम के रूप मे रक्खा गया है। इसमें उक्त पाठ्य-क्रम के अश को सुसम्पादित रूप मे प्रस्तुत किया गया है।

३ सामवेद भाष्य—प० युधिष्ठिर जी मीमासक ने सामवेद का यह भाष्य सस्कृत मे करना आरम्भ किया था। इस भाष्य को ट्रस्ट की मुख पत्रिका 'टकारा पत्रिका' मे धारावाही रूप मे प्रकाशित करना आरम्भ किया गया था।

सुप्रसिद्ध वैदिक विद्वान् प० अयोध्याप्रसाद जी ने अपना बृहत् पुस्तकालय उक्त ट्रस्ट को प्रदान किया। सस्कृत शोध के छात्रो के लिये उपयोगी इस पुस्तकालय को टकारा स्थित महर्षि दयानन्द महालय मे स्थापित किया है। दयानन्द अनुसन्धान विभाग के अन्तर्गत सुप्रसिद्ध विद्वान् प० धर्मदेव निरुक्ताचार्य भी काम करते रहे है।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि आर्य-समाज ने सस्कृत और वैदिक शोध को अपना मूल्यवान् योग दिया है। आज भी प० भगवद्दत्त, स्वामी ब्रह्ममुनि, प० धर्मदेव विद्यामार्तण्ड, प० युधिष्ठिर मीमासक, प० भगवद्दत्त वेदालकार तथा डा० सुधीर कुमार गुप्त आदि आर्यसमाजी विद्वान् शोध कार्य म सलग्न है। इन पक्तियो के लेखक ने हाल ही मे अपना 'आर्यसमाज का सस्कृत भाषा और साहित्य को योगदान' शीर्षक शोध प्रबन्ध राजस्थान विश्वविद्यालय को पी-एच०डी० उपाधि हेतु प्रस्तुत किया है।

( गतांक से आगे )

# अग्न्याधेय

श्री अभयदेव जी, तिलोकनगर, अजमेर

### मन्थन

काल : जैसा श ने कहा है कुछ आचार्य सूर्योदय के पूर्व ही अरणिमंथन करते थे। यह संकेत तैत्तिरीय शाखा के याज्ञिकों की ओर प्रतीत होता है।१ इस प्रकार मंथन करने में वे अहो-रात्र, प्राण-उदान, मन-वाक्, इन युग्मों की पर्याप्ति का भाव रखते थे। पर श, और मै ने इसका निषेध किया है। अनुदित (रात्रि) में मंथन करके भले ही उदित (दिन) में अग्नियों का आधान किया जाए, रात्रि में अग्नियों का मंथन होने से उन्हें वस्तुतः रात्रि में आहित हो समझना चाहिए। रात्रि आसुरी है; देवरहिता है। रात्रि में मथित अग्नि असुर्य और विदेव होता है। अतः सूर्यरश्मियों के आकाश में उदय होते समय अरणी मंथन करना उचित है। ऐसा अग्नि अहोरात्र के संधिकाल में उत्पन्न होने से, अहोरात्र, प्राणोदान, मनोवाक् की पर्याप्ति भी कर लेता है, तथा देवों-विशेषकर इन्द्र से सहित भी होता है। देव प्रकाशमय-अहःपक्षीय हैं। देव अमृत हैं। देव श्रीयुत् हैं। देव यशस्वी हैं। इन सब विशेषताओं की उपाप्ति उदित-मंथन पक्ष में है।

ला, द्रा के अनुसार, ब्रह्मा आयतनों के दक्षिण से होता हुआ मंथनस्थान के दक्षिण में जाए और आसन से 'निरस्तः परावसुः' बोलकर दक्षिण दिक् की ओर एक दर्भतृण फेंके। 'आ वसोः सदने सीदामि' कहकर ब्रह्मा स्वासन पर बैठ जाए। चाहे तो बैठने से पूर्व 'भूर्भुवः स्वर्बृहस्पतिर्ब्रह्माऽहं मानुष ओम्' इस वाक्य का भी जाप करे।

मै (१.६.४) ने विधान किया है कि अग्न्याधान के समय यजमान और पत्नी क्षौम वस्त्र धारण किए हुए रहें। मा, वा द्वारा ऐसा विधान न करना आश्चर्य की बात है, विशेषतः तब जबकि तैत्तिरीय शाखा के स, वै ने यह विधान, संभवतः मै से लेकर किया है। दोनों अपने-अपने क्षौम वस्त्र, यज्ञांत में, अध्वर्यु को प्रदान कर देते हैं। मै के अनुसार क्षौम वस्त्र उल्व (गर्भ) का रूप है।

श(२.१ ४.१५-१७) के अनुसार असुर देवों को अग्न्याधान से रोकते थे। देवों ने अश्व-रूप वज्र से असुर-बाधा का शमन किया। अतः मंथन-काल में अश्वरूप वज्र का पूर्व दिक् में उच्छ्रयण किया जाता है ताकि असुर-राक्षसों के भय से रहित, नाष्ट्राहीन, निवात स्थान में अग्नि उत्पन्न हो। यह अश्व पूर्ववाट्-युवा होना चाहिए। श के अनुसार उसके अभाव में अन्य कोई भी अश्व, अथवा तदभाव में अनड्वान् को खड़ा किया जा सकता है।

काठक ब्राह्मण१ के अनुसार देवों से अपक्रांत अग्नि विपरीत (पश्चिम) दिक् में उद्भूत होता है। अतः अध्वर्यु को पश्चिमाभिमुख होकर मंथन रूप अग्न्याह्वान करना चाहिए।

बौ के अनुसार प्रदक्षिणक्रम से गार्हपत्यायतन से पश्चिम में शीघ्रतापूर्वक आकर, अध्वर्यु आयतनस्थ सम्भारों पर मुंज घास के एक गुच्छे का निधान करे, जिस पर अधरारणि का इस प्रकार निधान करना चाहिए कि उसका 'प्रजनन' भाग पश्चिम दिक् की ओर रहे। मा के अनुसार गार्हपत्यायतन के पश्चिम में अध्वर्यु शुष्क मुंज घास अथवा अन्य कोई शीघ्र जलने वाली घास बिछाए।

---

१. तैब्रा (१.१.६.६-१०)।

१. अग्निर्वै प्राण (जैमिनीय-उपनिषद्ब्राह्मण ४.२२.११)। ते वा प्राणा एव यदग्नयः (श.२.२.२.१८) प्राणोऽमृतं तद्ध्यग्ने रूपम् (श. १०.२.६.१८)।

उस पर 'बृषणौ स्थः' कहकर दो साग्र दर्भतृण रखे। 'उर्वश्यसि' कहकर अधरारणि उन पर रख देवे। बौ के अनुसार दशहोतृवाचनपूर्वक अध्वर्यु उस पर उत्तरारणि रखे। (आपस्तब के अनुसार अश्व अविक्लिन्नाक्ष अर्थात् नेत्रों में लेपन अथवा मल से रहित, रोहित ( लाल ) वर्ण का, श्वेत जानु (घुटनों) वाला तथा साण्ड होना चाहिए। वै के अनुसार, सूर्योदय से पूर्व अथवा उपरांत ब्रह्मा अश्व को नहलाये और उस पर जल सेक करे।

बौ के अनुसार अध्वर्यु यजमान से मंथन करने के लिए 'मन्थत' कहे। तदनुसार आरम्भ और अन्त में यजमान मथन करता है। वै के अनुसार अधरारणि, मंथ, आत्मा, विष्णु और अन्य अग्नि का ध्यान करते हुए, प्रथम यजमान अरणी-मंथन करे, फिर अध्वर्यु, अंत में पुनः यजमान। मा के अनुसार मंथन आरम्भ करते हुए अध्वर्यु उद्गाता को 'अग्नि नरो दीधितिभिररण्योः· · ' मंत्र पर आधारित सामगान के लिए 'साम गाय' कहकर प्रेषे। मंथन आरम्भ करने से पूर्व मा के अनुसार अध्वर्यु 'इतो जज्ञे · ' मंत्र का उच्चारण करे। ला ने मथन से पूर्व ब्रह्मा द्वारा, अरणियो का स्पर्श करते हुए 'अरण्योः· · ·' मंत्र के सामगान का विधान किया है। आप के अनुसार, मंथन के समय, संकृतिपुत्र, शक्ति के साम का गान किया जाना चाहिए। ला के अनुसार, मंथनकाल में 'अग्नि नरो दीधितिभिः · ' मंत्र का सामगान ब्रह्मा को करना चाहिए। जब धूम उठने लगे तो आप के अनुसार कुशिकपुत्र गाथी (गाधि) के साम का गान करे जो 'अरण्योर्निहितो जातवेदाः · · · ·' मन्त्र पर आधारित है। मा और बा ने धूम उठने पर।

त्वेषस्ते धूम ऋण्वति दिवि सञ्छुक्र आततः।
सूरो न हि द्युता त्वं कृपा पावक रोचसे॥

मंत्र के सामगान का विधान किया है, जिसका गान ला के अनुसार ब्रह्मा करे। जब अग्नि की चिनगारियां निर्वर्तमान होने (गिरने) लगें तो आप के अनुसार अध्वर्यु 'उपावरोह जातवेद · ' मंत्र का उच्चारण करे तथा यजमान को चतुर्होतृ-वाचन कराए। मा तथा वा ने अग्नि का जन्म होने पर 'अदर्शि गातुवित्तम · ' मंत्र के सामगान का विधान किया है। ला ने इस अवसर पर रथंतर साम के ब्रह्मा द्वारा गान करने का निर्देश किया है। आप के अनुसार जात अग्नि का अध्वर्यु इस मंत्र से अभिमन्त्रण करे। 'अजनन्नग्नि · ।' 'सम्राडसि · ' मंत्र से उसका उपसमिंधन (प्रज्वलन) करे। इस समय, ला के अनुसार, ब्रह्मा 'अदर्शि गातुवित्तम· · ·' मंत्र से सामगान करे।

साम आप, मा, ला, द्रा ने मंथनकाल में अनेक सामों के गान का विधान किया है। तै, मै, काठ, कपि आदि इसका विधान नहीं करते हैं। संभवतः आप और मा ने यह विधान सामवेदीयों के अनुकरण पर किया होगा। काठक ब्रा०१ प्राक्सोम यज्ञों में सामगान का प्रबल निषेध करता है। साम तेजस्वी है, सद्योजात अग्नि बाल है। यह सामों के तेज को सह नहीं सकता। का ब्रा. के अनुसार जिस आहिताग्नि के प्राक्सोम यज्ञों में सामों का गान होता है उसके अग्नि रोदन करते हैं। अग्नियो का अग्निमत्त्व तथा उनके तेजस्वत्व की दृष्टि से अग्न्याधेयादि प्राक्सोम यज्ञों में सामगान नहीं करना चाहिए। सामगान की परिपाटी सोमयज्ञों में ही प्रारम्भतः रही है। बाद में इसका विस्तार कुछ आचार्य अग्न्याधेय में भी करने लगे। गानप्रियों–सामवेदियों ने इसमें उत्साह दिखाया होगा, यह अनुमान करना सरल है।

तब परम्पराविजड़ित ग्रन्थ आचार्यों ने इस सद्य-प्रारब्ध प्रवृत्ति का विरोध किया।

बौ के अनुसार 'अग्नि के उत्पन्न होते ही यजमान अध्वर्यु को 'वर ददामि' कहकर वरदान और वाग् विसर्जन करे। भा, आप के अनुसार भी वह इस समय अध्वर्यु को वर देता है। आप के अनुसार, यजमान अध्वर्यु को गौ, धेनु, बैल अथवा पष्ठौही ( पंचवर्षीया गौ ) वर में देवे। पूर्व से उत्तर वर श्रेष्ठ माना गया है।

बौ के अनुसार यजमान उत्पन्न अग्नि का 'अग्नोजनन्नमृतन् ' मन्त्र से उपस्थान करे। भा के अनुसार अध्वर्यु जात अग्नि को हृदय के समीप ले जाकर 'यो नो अग्नि · · ·' मन्त्र का उच्चारण करे और यजमान उसे ऊपर उठाकर मुख से तीन बार अभिप्राणित करे। बौ के अनुसार यजमान निम्न वाक्यों को बोलकर जात अग्नि का अभिप्राणन (फूंक से प्रज्वलित) करे। 'प्रजापतेष्ट्वा · ·' प्राणेत्वा · '। भा, स के अनुसार अध्वर्यु 'प्रजा · · ' से यजमान अभिप्राणन करता है। तदनन्तर 'अह त्वदस्मि · · ' मन्त्र से जात अग्नि का अभिमन्त्रण करे। का ने उत्पन्न अग्नि के अभिप्राणन के समय, अभिश्वास में 'प्राणममृत दधे' तथा उच्छवास में 'अमृत प्राण आदधे,' इन दो वाक्यों का विधान किया है। भा, आप के अनुसार अध्वर्यु अग्नि का 'अग्नोजनन् · ·' से दोनो हस्तों से परिग्रहण करता है। आप के अनुसार वह 'सम्राड ' से उसका उपसमिंधन करे।

मंथन से जात अग्नि के यजमान द्वारा अभि-प्राणन ( 'अभिप्राणन'–बौ, 'अभिश्वासन'–का ) का सभी श्रौतसूत्रों ने विधान किया है। श (२.२ २ १५) ने इस कर्म की व्याख्या में लिखा है कि अग्नि 'प्राण' है। प्राणतत्त्व आग्नेय है[1]। अतः बालाग्नि का अभिप्राणन उसका जातकर्म संस्कार है; अग्नि को, मानो, श्वास-प्रश्वास-प्रक्रिया को सुचारु रूप से सचालित करना है। इसके अनन्तर अपानकर्म यजमान संस्कार है। अग्नि को यजमान अपने अन्तरात्मा में आहित करता है। यज्ञ का चरम प्रयोजन आध्यात्मिक आत्माग्नि का संस्कार करना है। अत अग्नि के ऊपर अपाननकर्म द्वारा यजमान अग्नि के ब्रह्मवर्चस् को स्वयं धारण करने की भावना करता है। आत्माग्नि को ब्रह्माग्नि से सुसस्कृत करता है।

जैमिनीय ब्राह्मण (१ १) के अनुसार अग्नि-मथन से यजमान प्राणो को जना जाता है जब तक मंथन होता है तब तक अग्नि में प्राणन-कर्म मानो नहीं होता है, तब अरणियों में ही उसके प्राण निहित होते है। अरणियो से मथ्यमान अग्नि का जो भस्म गिरता है वह मानो अग्नि के अन्न का जन्म है। धूम के उत्पन्न होने पर अग्नि निनाद करने लगता है, यह उसके मन का जन्म है। अगार का निर्वर्तन अग्नि के चक्षु का जन्म है। अंगार भस्म को ग्रस लेता है। जात कुमार के स्तनोपलब्धि के समान अग्नि का तिर्यक् विसर्पण होता है। यह उसके श्रोत्र का जन्म है अगार के ऊपर तृणों को प्रज्वलित करना अग्नि के प्राण का जन्म है। अग्नि की प्रभा की उद्दीप्ति अग्नि की वाक् का जन्म है। इस प्रकार अग्नि का जन्म यजमान के मन, चक्षु, श्रोत्र, प्राण, वाक्, इन पाँच प्राणो ( देवों, इन्द्रियो ) के जन्म का मानों सूचक है। पंच प्राण रूप अग्नि को सेधा (मा० आह० ग्रंथा०) अहून प्राणों का देवों को समर्पित किया जाना है। इन प्राणो में यजमान अन्नाहुतियां होमता रहता है। अग्नि में होम करना प्राण में प्राण का होम करना है।

———

[1] काठश्रौ (१.१०)

आजादी को अक्षुण्ण बनाए रखने वाले–

# वीर शहीद–मेजर भूपेन्द्र व आशाराम 'त्यागी'

ब्र० कुशलदेव "कापसे" गुरुकुल महाविद्यालय, ज्वालापुर

धन्य है वह मेरी प्यारी मातृभूमि भारत जिसे अङ्गिरा, च्यवन, ऋषि दयानन्द जैसे महर्षियों, गौतम, कणाद, कपिल जैसे तत्त्वदर्शियों, माघ, कालिदास, भारवि जैसे कविवरों व राम, कृष्ण, चाणक्य और शिवाजी जैसे राजनीतिज्ञों को अपनी गोद में खिलाने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। और हमारा शत शत प्रणाम है उन भारतीय माताओं को जिन माताओं ने अपने प्राण प्यारे सुपुत्रों के माथों पर टीका करके और उन नववधुओं को जिनकी कि सुहागरात भी नहीं बीती थी और जिन्होंने कि भारत माता के आह्वान पर अपने पतियों के कर कमलों में तलवारें देकर, तथा उन बहिनों को जिन बहिनो ने कि अपने प्रिय भाईयो के हाथो में राखियां बांधकर बड़ी प्रसन्नता के साथ शत्रुओं को छठी का दूध याद दिलाने के लिए भेजा। भारतवासियो ! हमारी भारतभूमि धन्य है शहीद भगतसिंह और अनन्त कान्हेरे नामक नवयुवकों तथा सुभाषचन्द्र बोस और वीर-वर सावरकर जैसे नेताओं को पाकर जिन्होने कि अपना सर्वस्व आर्यावर्त्त के चरणों में अर्पित कर दिया तथा हमें गर्व है उन भारतमाता के सच्चे सपूतों पर जो कि भारत-पाक युद्ध में भारत भू एवं भारतीय खेतों में समुद्र की तरह लहराती हुई कर्मठ किसान द्वारा प्राप्त हरी सुनहरी बालों की रक्षा के लिए सब प्रकार का कष्ट सह गये लेकिन शत्रु के सामने माथा नहीं टेका और अन्तिम दम तक शत्रुओं से जूझते हुए बलिदान हो गये, लेकिन तिरंगे ध्वज की शान को न घटने दिया। आज मैं ऐसे ही दो भारत माँ के वीर जवानों की वीरता का परिचय अपनी लेखनी द्वारा लिखने चला हूं जिन्होंने कि भारत और भारतीय संस्कृति की रक्षा के लिए यह प्रण किया था कि–'हम रहें या न रहें पर हमारा तिरंगा ध्वज बड़े शान के साथ लहराता रहे।' वे हैं मेजर भूपेन्द्रसिंह एवं मेजर आशाराम त्यागी।

## मे० भूपेन्द्रसिंह

जिसको न निज गौरव तथा निज देश का अभिमान है
वह नर नहीं है निरा पशु और मृतक समान है

निज देश के अभिमानी, भारत मां के सच्चे सपूत, चीन के कलंक को मिटाकर भारत माता के मस्तक पर चार चांद लगाने वाले मेजर भूपेन्द्रसिंह लगभग आज से केवल दो या तीन ही वर्ष पूर्व अपनी यूनिट के साथ स्यालकोट के मोर्चे पर गीदड़ों की गढ़ी बनाने के लिए जा डटे थे। लड़ाई आरम्भ हुई ही थी कि मे० भूपेन्द्रसिंह ने पन्द्रह ही मिनटों में शत्रु के सात पैटन टंको को कब्रिस्तान में सुला दिया, उनके नापाक इरादों को धूलि में मिला दिया। तत्पश्चात् शत्रु का एक और दल १४ पैटनटंकों को लिये आ रहा था पर जब उसने अपने ७ पैटन टंकों को पलक झपकते ही शान्त होते हुए देखा तो तत्काल वापिस मुड़ने लगा, पर अब उन्हें कौन जाने देता था ? भला हाथ में आये हुए शिकार को कौन छोड़ सकता है ? भारतीय सिंह मे० भूपेन्द्र ने उन चौदह टंकों को भी सही सलामत पकड़ लिया।

इस विजय के कुछ ही क्षण बाद पाक जहाजों ने हवाई हमला कर दिया। दुर्भाग्यवश जिस टंक में मे० भूपेन्द्र बैठे थे उसी टैंक में मिसाईल के आ गिरने से आग लग गई। मे० भूपेन्द्र स्फूर्ति के साथ टंक में से कूद गये और कूदते ही उनके कानों में

अपने अन्य साथियो की कुछ कांपती हुई सी आवाजें आई । उन्हें यह कदापि सहन नहीं हुआ कि मेरे रहते हुए मेरे जवान अग्नि में जल जायें। उस वीर ने आग की लपटों के साथ क्रीडा करते हुए अपने तीन जवानों को अग्नि की ज्वाला में जलने से बचा लिया । इस समय तक उनकी वर्दी जलकर राख हो गई थी, शरीर झुलस चुका था, थोड़ी २ दूरी पर कष्टदायक घाव होचुके थे तथा शरीर में से रुधिर की धारायें बह रहीं थीं, परन्तु फिर भी वे अपने प्रिय चौथे जवान को निकालने में बेचैन थे। जब वे चौथे जवान को टेंक में से निकालने लगे तो उस समय कुछ भाग्य का ऐसा फेर हुआ कि उस चौथे जवान की पेटी टेंक के किसी हुक में फंस गई। पेटी के फंस जाने के कारण वह भारतीय जवान भारत मां की और सेवा न कर सका और वहीं अग्नि की ज्वाला में जलकर अपनी प्रिय भारत मां से विदा लेते हुए स्वर्ग को चला गया। और इधर मे० भूपेन्द्र भी भारत माता की आजादी को अक्षुण्ण बनाये रखने के लिए भारत भू की सेवा करते हुए पृथिवी माता पर बेहोश होकर गिर गये।

हवाई जहाज द्वारा मे० भूपेन्द्र को पहले पठानकोट और फिर दिल्ली अस्पताल में लाया गया। इस वीर की आग्नेय कहानी को स्वयं जाकर हमारे तत्कालीन वीर स्थल सेनापति जयन्तीनाथ चौधरी ने स्व० प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर जी शास्त्री को सुनाई तो वे द्रवित हो उठे, उनका हृदय व्याकुल हो गया, वे अपने आप को रोक नहीं सके और वहां चल दिये जहां कि बलिदान और आग्नेय इतिहास का निर्माता मे० भूपेन्द्र अन्तिम सांस ले रहा था। जब प्रधानमन्त्री श्री शास्त्री जी वहां पर पहुंचे तब मे० होश में थे। उन्होंने प्रधानमन्त्री की ओर देखा, आंखें भर आईं। अपने भावो को श्री शास्त्री जी भी दबा नहीं पाये और उनकी आंखों में से भी आंसू आ निकले । मे भूपेन्द्र ने रुंधे स्वर में कहा—'मुझे खेद है कि मेरे स्वदेश के प्रधान मन्त्री आये हें और मैं उन्हें उठकर भी सैल्यूट द्वारा सम्मानित नहीं कर सकता। क्षमा चाहता हूं ? पर सच कहता हूं कि मैं उठने के काबिल नहीं, बिल्कुल काबिल नहीं।' मे० भूपेन्द्र का यह सम्मान से परिपूर्ण वाक्य सुनकर राष्ट्रनायक के आंखो में से आंसू टपक पड़े, और कहने लगे—'सारा राष्ट्र आपका सम्मान चाहता है। इसलिए मैं यहां आया हूं।' मे० भूपेन्द्र ने कहा—'मान्यवर प्रधानमन्त्री जी! आप इस भारत माता की और सेवा करने के इच्छुक सेवक को डाक्टरो से ठीक करवा दें फिर मैं आपको बता सकूंगा कि मेरे अन्य प्रिय मित्र जवानो ने मेरे से कितनी अधिक वीरतायें दिखाई हैं। जिन्दगी और मौत के बीच लटकते भारत मां के सच्चे सपूत के उद्‌गार सुनकर श्री शास्त्री जी का नियन्त्रण फिर ढह गया। और आंखो से आंसू बह निकले।

३ अक्तूबर १९६५ को विलिङ्‌डन अस्पताल में देशभक्त मे० भूपेन्द्र के प्राण पखेरू उड़ गये और वे शहीद हो गए।

## आशाराम 'त्यागी'

इसी प्रकार मेजर आशाराम त्यागी भी जाट रेजिमेंट के साथ अपने प्राणों की बिना परवाह किये बरसती हुई गोलियों के बीच सीना ताने इच्छोगिल नहर के तट पर स्थित डोगराई में दुश्मनी पिलबाक्स के गोलों को फीके कर रहे थे। शत्रु ने यहां पर बहुत बड़ी संख्या में टेंक और बख्तरबन्द गाड़ियां झोंक रक्खी थी। पर धन्य है हमारे संस्मरणीय सजग प्रहरी स्व० शहीद

मे० आशाराम त्यागी, जिन्होने कि अपना कर्त्तव्य पहिचान कर मृत्यु के लिये भी—"मान चाहे न मान मैं तेरा मेहमान" की उक्ति को चरितार्थ किया।

जब मे० आशाराम त्यागी अपनी बटालियन के आगे भुट्टो और अयूब की सारी शेखी झाड़ने तथा अपनी मौत को भी अपनी हथेली पर रख कर शत्रु का मान मर्दन करने के लिये बढे। तब उन्होंने आगे बढ़ते ही तीन (३) पेटन टेंकों को कब्रिस्तान में सुला दिया, और दो टेंकों ने स्वयं ही डर के मारे आत्म समर्पण कर दिया। शेष दो को वे रास्ते से हटाने में जूझ ही रहे थे कि इतने में दो गोलियां उनके सीने में आकर लगीं। मे० का सारा शरीर खून से लथपथ हो गया पर उनका लड़ना जारी रहा। अपने मेजर को घायल शेर की तरह दहाड़ते हुए देखकर वीर जवानो का भी खून खौल उठा। फिर क्या था—पाकिस्तानी पिलबाक्स से बारिश की तरह बरसती हुई गोलियो के अन्दर भारतीय जाट रेजीमेंट के जवान शत्रुओं का हौसला पस्त करते हुए हिम्मत से आगे ही आगे बढ़ते चले जा रहे थे। मानो ऐसा लग रहा था जैसे कि—आज डोगराई में रणचण्डी पूरे यौवन पर हो। मे० आशाराम भी आगे बढ़ो ! 'बढ़ो आगे ! !' की ललकार से जवानो का हौसला बढ़ाते हुए शत्रु पर आक्रमण कर ही रहे थे कि इतने में तीन और गोलियां सनसनाती हुई मे० आशाराम त्यागी के हृदय को चीरती हुई चली गईं। लेकिन ये गोलियां भी उनके हौसले को पस्त न कर सकीं। जब साथ के एक जवान ने कहा—मेजर साहब ! आप जरा पीछे चले जायें। इस पर घायल शेर की तरह दहाड़ता हुआ मे० बोला—'क्या इसी दिन के लिये हमने अपनी मां का दूध पिया है। जब तक हमारी धमनियों में रक्त की एक-एक बून्द रहेगी तब तक हम अपनी मातृभूमि का अपमान नहीं होने देंगे। कुछ ही काल पश्चात् पिलबाक्स ठण्डे हुये और शत्रु सेनायें भाग खड़ी हुई। हर-हर महादेव और जाट बलवान, जय भगवान् के जयघोषो के मध्य भारतीय तिरंगा ध्वज बड़े शान के साथ लहर-लहर लहराने लगा पर झण्डे के लहराते ही मे० त्यागी की वाणी शान्त होगयी। डोगराई तो ले लिया पर वीर चला गया। 'गढ आला पर्णसिंह गेला।"

मे० आशाराम को विमान द्वारा अमृतसर अस्पताल में लाया गया। सुनते हैं कि वहां पर उनकी बहुत गम्भीर स्थिति थी। खून देने पर कुछ देर के लिए उन्हें होश आया और उस समय केवल वे इतना ही कह पाये कि—नर्स ! मेरी माता जी और मेरे पिता जी से कह देना कि—'चिता पर रखने से पहिले मेरा शव अच्छी प्रकार से उलट-पुलट कर देखलें कि उन के बेटे ने दुश्मन की गोलियां सीने पर खाई हैं, पीठ पर नहीं'। मे० आशाराम को श्रद्धांजलि देते हुए मनोनीत संसद सदस्य श्री रामधारीसिंह 'दिनकर' ने कहा था कि—

तूने दिया राष्ट्र को जीवन, राष्ट्र तुझे क्या देगा
बस अपनी आग तेज रखने को, नाम तुम्हारा लेगा

प्रिय पाठको ! तथा मेरे देश के प्रिय नवयुवकों! उत्तिष्ठत ! जाग्रत ! उठो ! जागो ! आज महर्षि दयानन्द, स्वामी श्रद्धानन्द व पं० लेखराम आदि महापुरुषो का बलिदान, महाराणा प्रताप, छत्रपति शिवाजी व राठौर वीर दुर्गादास का शौर्य तथा शहीद भगतसिंह, मे० भूपेन्द्र व आशाराम त्यागी आदि देशभक्तों का शोणित (जिस पवित्र भारत भू पर बहा उसका एक २ रक्त का कण कण) पुकार

कर कह रहा है कि—प्रिय भारतवासियो! जीवन भर तुम्हारा यही लक्ष्य रहना चाहिये कि–हमारे जिन्दा रहते हुए भारत माता की शान न जाने पाये। जिस देश की पावन मिट्टी में हम ने जन्म लिया है, जहां की पवित्र रज में हम खेले, कूदे और बड़े हुए, जहां के अन्न से हमारा शरीर संवर्द्धित हुआ, उस भारत भू तथा भारतीय संस्कृति की रक्षा के लिए हम अपने प्राणों का भी मोह छोड़ देंगे और हमारी सदा यही भावना रहेगी कि—

देशहित पैदा हुए हैं देशहित मर जायेंगे।
मरते मरते देश की शान नहीं घटने देंगे ॥

—०—

# रवीन्द्रनाथ टैगोर—एक शिक्षक

लेखक—श्री भूपेन्द्रनाथ सरकार, १२ एन्डू जपल्ली, शान्तिनिकेतन

रवीन्द्रनाथ टैगोर का बतौर शिक्षक के हम पर क्या ऋण है इसकी समीक्षा करते हुए हमें संकोच व शंका होती है। संकोच इस लिये होता है, कि वह इतना महान् है और हम इतने अल्प-शक्ति हैं। इस सम्बन्ध में हम औक्सफोर्ड युनि-वर्सिटी के उद्गारों को यहां उद्धृत करते हैं :—

"रवीन्द्रनाथ टैगोर सहस्रगुणा मनःशक्ति वाले कवि और लेखक थे। अपनी कला की दृष्टि से एक प्रसिद्ध संगीतज्ञ, शब्द और कार्य की दृष्टि से एक प्रसिद्ध दार्शनिक, शिक्षा तथा ध्वनि सिद्धान्त की उन्नति के लिये उत्साह से परिपूर्ण, जनता की स्वतन्त्रता का एक प्रचण्ड रक्षक, जिसने अपने जीवन की पवित्रता तथा चरित्र द्वारा अपने लिये समग्र मानव-जाति की प्रशंसा अर्जित कर ली थी।" धवलता व शुभ्रता में अग्रणी इस भारतभूमि के वनों में विद्यमान, उपनिषद्कालीन ऋषियों के उन पवित्र व पुण्यशाली देवतागार तुल्य गुरुकुलों से वह उत्प्रेरणा व उद्बोधन लिया करते थे। वे कहा करते थे कि मैं यहां शान्तिनिकेतन को सकल संसार के लिये एक ऐसे घर के सदृश निर्माण करूंगा जहां कि मनुष्य इसे सबका मिलन स्थान समझें, उस समय मैं मनुष्यों में सर्वोच्च ब्रह्म की झांकी लूंगा।

ब्रह्मचर्य विद्यालय की आधारशिला के दिन जो उन्होंने सर्वप्रथम प्रवचन दिया उसे हम यहां दोहराते हैं—

"मैं तुम सबको इस आश्रम में निमन्त्रण देता हूं, जो कि इस एकान्त स्थान में बसाया गया

है। जिससे कि तुम उस आदर्श को पूर्ण कर सको, जिसको कि अति प्राचीन काल से ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य पूर्ण किया करते थे और महान् बना करते थे। उस शिक्षा को जो कि उन ऋषियों द्वारा तथा उनके अपने चरित्र की सर्वोत्तमता द्वारा उपदिष्ट हुई थी, उसको दृष्टि में रखते हुए मेरे चारों ओर एकत्रित हुए हो। उच्चता व महानता के उन कदमों पर तुम्हें ले चलने का मैं प्रयत्न करूंगा जो कि हमारे सामने पूर्व में गुजर चुके हैं। वह भगवान् जो कि हमारे भाग्यों का विधाता है मुझे वह बल तथा शक्ति प्रदान करे। अगर हमारे प्रयत्न सफलता के शिखर पर जा पहुंचे तो तुममें प्रत्येक एक वीर-नायक सिद्ध होगा। तुम एक ओजस्वी व प्रभावशाली सिद्ध होवोगे। भय आने पर तुम कांपोगे नहीं, दुःख तुम्हें कभी भी अभिभूत न कर सकेगा, हानि होने पर तुम नीचे न जा पड़ोगे। धन के अभिमान में चूर न होओगे। मृत्यु का तुम्हें भय न रहेगा, सत्य का अन्वेषण तुम्हारा ध्येय होगा, वचन तथा कर्म में तुम असत्य से दूर रहोगे। निश्चय से यह जानते हुए कि भगवान् सर्वव्यापक है, तुम अपने को सुखी अनुभव करोगे और बुरे कर्मों से बचोगे। अपने कर्तव्यों को पालन करने में भरसक प्रयत्न करोगे। श्रेष्ठ मार्ग का अनुसरण करते हुए तुम गृहस्थी के सत्कार्यों को करोगे तथा कर्तव्य की पुकार होने पर तुम सम्पत्ति तथा दृढ़ व कठोर पार्थिव सम्बन्धों को भी त्याग करने को उद्यत रहोगे। जब तुम स्वल्प मात्रा में भी स्खलित गति न होओगे तब तुम भारतमाता के ऊपर अपनी ओजस्विता व तेजस्विता को निछावर करने के योग्य बन पाओगे। जहां कहीं तुम रहो वहां तुम भद्र ही करोगे। दूसरे व्यक्ति तुम्हें उदाहरण मान कर तुम्हारा अनुगमन करेंगे। आज से तुम आगे बढ़ो, एक सत्यपक्ष व सत्यहेतु का अवलम्बन करो। एक भद्र, श्रेष्ठ, पवित्र, उपकारक तथा दिव्य कर्म को ग्रहण करो। एक ब्रह्म ही सर्वत्र व्यापक है जो कि तुम्हारे अन्दर भी है, प्रतिदिन न्यून से न्यून एक बार तुम उसे अनुभव करने का प्रयत्न करो।"

कवि का यह व्यापक दृष्टिकोण वाला शान्ति-निकेतन आश्रम निम्न उद्देश्यों को दृष्टि में रखकर विश्वविद्यालय के रूप में विश्वभारती नाम से विकसित हुआ। वे उद्देश्य निम्न प्रकार हैं—

१. सत्य के विभिन्न स्वरूपों के प्रत्यक्षीकरण के लिये नाना प्रकार के दृष्टिकोणों से मनुष्य के मन का अध्ययन करना।

२ पूर्व की भिन्न २ सभ्यताओं का इस रूप में धैर्यपूर्वक अध्ययन तथा अनुसन्धान करना कि इनमें आधारभूत एकता विद्यमान है। और इस भांति परस्पर प्रगाढ़ सम्बन्ध बनाना।

३. एशिया के जीवन तथा विचारों की एकता को दृष्टि में रखकर पश्चिम में पहुंचना।

४. एक सर्वसामान्य अध्ययन की सहायता से पूर्व व पश्चिम के सम्मिलन को खोजना और उसका प्रत्यक्षीकरण करना, और इस प्रकार अन्ततोगत्वा संसार की शान्ति की आधार-भूत अवस्थाओं को दोनों भूखण्डों के मध्य विचारों के स्वतन्त्र आदान-प्रदान की स्थापना के द्वारा दृढ़ करना।

इन उपर्युक्त आदर्शों को दृष्टि में रखकर शान्तिनिकेतन में सभ्यता का पूर्वोक्त केन्द्र स्थापित करना जहा कि अनुसन्धान हो, और धर्म, साहित्य, इतिहास, विज्ञान तथा हिन्दु, बौद्ध जैन, इस्लाम, सिक्ख, क्रिश्चियन आदि धर्मों तथा अन्य सभ्यताओ की कला का पश्चिमीय सभ्यता के साथ २ अनुसरण हो सके, एक बाह्य सादगी के साथ जो कि एक सच्ची आध्यात्मिक अनुभूति के लिय आवश्यक है। और पौर्वात्य तथा पाश्चात्य देशो के विचारकों, तथा अन्वेषकों के मध्य पारस्परिक मेलमिलाप, अच्छे भाई चारे तथा साझे रूप में हो, और जाति, राष्ट्रियता, मत, तथा वर्ण के विरोध से स्वतन्त्र हो, तथा एक सर्वोच्च सत्ता जो कि सनातन रूप है, शिव है तथा अद्वैत है, के नाम पर अनुसृत हो।

इस प्रकार कवि के ये आदर्श स्वय बता रहे है, कवि ने पूर्व तथा पश्चिम के प्रबुद्ध मनो के सवेदन व अनुभव के साथ बच्चे को प्रकृति के अतिनिकट सम्पर्क में रक्खा। हमारी पूर्णता के लिये उसने कहा था कि हमें प्राण की दृष्टि से प्रचण्ड तथा मन की दृष्टि से सभ्य बनना है, हमारी यह देन हो कि हम प्रकृति के साथ प्राकृतिक तथा मानव समाज के मध्य मानव बनें।

प्रकृति के साथ पूर्ण सम्पर्क द्वारा कवि ने ऋतु सम्बन्धी पर्वों का उपक्रम किया। कवि द्वारा जो वातावरण निर्मित हुआ था उसके साथ पूर्णरूप में सगत हुए ये पर्व अपने स्वरूप में अपूर्व थे। युवा आत्माए प्रकृति के गजरते हुए प्रत्येक दृश्य से स्पन्दित होती है, वर्षा ऋतु उन्हें अपने कार्य से अचानक मुक्ति दिला देती है। यदि यह घोषणा होती कि आज तुम्हारा अवकाश है तो वे प्रसन्नता से इसे स्वीकार करते और हर्षोन्मत्त हो भाग खडे होते। टैगोर के सहानुभूति से भरे ये शब्द दिनचर्या में बधे व जकडे कार्य-क्रम द्वारा इतनी आसानी से दबा दिये गये कि जिससे प्रकृति के दायित्व नकारा हो गये है। मै इस प्रकार की असभ्यता में विश्वास नहीं रखता। इस प्रकार वस्तुओ के औचित्य व यथार्हता के पक्ष में टैगोर ने शिक्षाक्षेत्र म स्वतन्त्र गति प्रदान की और जो कि नूतन सहाध्यायी के रूप में प्रारम्भ की गई थी।

उस महान मनोबल वाले कवि के लिये मानव निर्माण की प्रक्रिया में उसके सर्व प्रथम विषय बच्चे थे। ठीक २ तोर पर आधुनिक शिक्षा शिशु केन्द्रित है जैसा कि एलनराय ने अपनी पुस्तक, (The century of the Child) में व्याख्या की है।

(शेष आगामी अक में)

# फूलों की बहार

लेखकः—स्व० वंशीधर जी विद्यालंकार

यह कविता ४३ वर्ष पूर्व मथुरा शताब्दी के अवसर पर आयोजित कवि-सम्मेलन मे सुनाई गई थी

मैं हूं बटोही दूर से आया
किसी जगह आराम न पाया
मुंह जो इधर आ मैंने उठाया
प्रभु ने कैसा दृश्य दिखाया
तेरे बगीचे में बैठूंगा
और बहारों को देखूंगा
दरवाजे को खोल दे माली
मुझे बुलाती डाली-डाली ।

फूल बसन्ती फूल रहे हैं
धीमे-धीमे झूल रहे हैं
बाग की आंखें, बाग के तारे
हर्ष के फूटे हुए फवारे
रंगत इन की मैं देखूंगा
तेरे बगीचे में बैठूंगा
दरवाजे को खोल दे माली
मुझे बुलाती डाली-डाली ।

देख इन्हें दिल भर जाता है
जाने क्या क्या कह जाता है
किस प्यारे की याद दिला कर
मुझे बुलाते हैं अपनाकर
इन में दुख अपना भूलूंगा
तेरे बगीचे में बैठूंगा
दरवाजे को खोल दे माली
मुझे बुलाती डाली-डाली ।

हंस-हस कर ये मर जाएंगे
खिल-खिल कर ये झड़ जायेंगे
कैसा जीना, कैसा मरना
जब तक रहना हंसते रहना
हंसना इनसे मैं सीखूंगा
तेरे बगीचे मैं बैठूंगा
दरवाजे को खोल दे माली
मुझे बुलाती डाली-डाली ।

पास से इनके लोग हैं जाते
इधर नहीं पर आंख उठाते
काम में अपने भूले हुए है
इन्हें पता क्या फूल खिले हैं
इनसे निठल्ला मैं खेलूंगा
तेरे बगीचे में बैठूंगा
दरवाजे को खोल दे माली
मुझे बुलाती डाली-डाली ।

क्या हरियाली छाई हुई है
एक से रंगत एक नई है
क्या सुषमा से सजी मही है
स्वर्ग यही है, स्वर्ग यही है
मस्त हुआ यह मैं गाऊंगा
तेरे बगीचे में बैठूंगा
दरवाजे को खोल दे माली
मुझे बुलाती डाली-डाली ।

# गुरुकुल-समाचार

## ऋतु-रंग

ज्येष्ठ की प्रचण्ड रश्मियों के पश्चात् श्रावण मास की रिमझिम हठात् हृदय को हर लेती है। घटा उमड-उमड कर पुन पुन बरस उठती है। शीतल-शीतल समीर और नया-नया नीर समस्त सृष्टि मे जीवन संचार कर देता है।

कुलभू मे हरितिमा यौवन के सुख सौन्दर्य का प्रदर्शन कर रही है। सब स्थान कुछ बदले बदले से दृष्टिगोचर होने लगे है। सतरंगी इन्द्र-धनुष अभ्यागतो के लिए स्वागतार्थ वन्दनवार का कार्य करता हुआ दृष्टिगत होता है।

## नव-सत्र

प्रथम जूलाई से विश्वविद्यालय का नव-सत्र प्रारम्भ हो गया है। विश्वविद्यालय तथा तत्सम्बधित विभाग पुन नियमित रूप से चालू हो गये है। वेद, आर्ट् स, आयुर्वेद, कृषि तथा विद्यालय विभागो मे प्रवेश गत वर्षों की अपेक्षा अधिक सख्या में हो रहा है। गत वर्ष की परीक्षा का परिणाम अन्य वर्षों की अपेक्षा उत्तम रहा।

स्मरणीय रहे कि गुरुकुल विश्वविद्यालय द्वारा प्रदत्त समस्त उपाधिया भारत सरकार तथा प्रायः समस्त विश्वविद्यालयो द्वारा मान्यता प्राप्त हैं।

साथ ही साथ गुरुकुल शिक्षा प्रणाली वह प्रणाली है जो भारतीय संस्कृति के मूल मे निहित है। आज कल के अन्य संस्थाओ के दूषित वातावरण तथा अनुशासनहीनता को देखते हुए, छोटे शिशुओ के लिए गुरुकुल शिक्षा अपेक्षित है। अत यदि आप अपने बालक का प्रवेश करवाना चाहते हैं तो आपको शीघ्रातिशीघ्र मुख्य कार्यालय गुरुकुल कागडी से पत्र-व्यवहार करना चाहिए, अन्यथा स्थानाभाव के कारण प्रवेश में कठिनाई भी हो सकती है।

## बी०एस-सी० कक्षाए प्रारम्भ

इस वर्ष गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय द्वारा विश्वविद्यालय अनुदान आयोग की विशेष सस्तुति पर बी०एस सी० कक्षाए प्रारम्भ हो गई है। स्मरणीय रहे कि उपरोक्त कक्षाए अभी तक गत कई वर्षों से आगरा एव मेरठ विश्वविद्यालयो के अन्तर्गत चल रही थी।

गुरुकुल विश्वविद्यालय की बी० एस-सी० कक्षाओ मे अन्य विश्वविद्यालय की अपेक्षा विशेष सुविधाए प्रदान की जाएगी। डिग्री बी एससी ही दी जाएगी। इसमे दो ग्रुप होंगे—(१) रसायन विज्ञान, भौतिक विज्ञान तथा गणित। (२) रसायन विज्ञान, जन्तु विज्ञान तथा वनस्पति विज्ञान। साथ ही साथ प्रत्येक विषय के लिए सुयोग्य तथा अनुभवी शिक्षको की समुचित व्यवस्था है। प्रत्येक विषय के लिए विशाल कक्षा भवन तथा आवश्यक उपकरणो तथा यन्त्रो से सुसज्जित प्रयोगशालाओ का उचित प्रबन्ध है। पुस्तकालय की पूर्ण सुविधा के साथ-साथ छात्रावास क्रीडा एन सी सी तथा चिकित्सालय का भी उत्तम प्रबन्ध है। आगामी वर्ष मे एम एससी के खोलने का भी निश्चय है।

## हिन्दी तथा सस्कृत में शोध-कार्य

इस वर्ष विश्वविद्यालय अनुदान आयोग की सस्तुति पर गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय के हिन्दी एव सस्कृत विभागो में शोध-कक्षाए (पीएच डी) प्रारम्भ हो रही है। दोनो

विभागों में एक-एक २५० रुपये मासिक छात्रवृत्ति भी प्रदान की जाएगी।

## एम० ए०, अलंकार तथा विद्या विनोद में प्रवेश

एम. ए वेद, दर्शन, सस्कृत, हिन्दी, मनोविज्ञान, इतिहास, गणित, अग्रेजी, आदि मे प्रति वर्षों की भाति प्रवश प्रारम्भ है। अलकार (बी ए ), विद्या विनोद (इण्टर) मे शुल्क मुक्ति के साथ-साथ योग्य एव निर्धन छात्रो को छात्रवृत्ति प्रदान की जायेगी। प्रवेश की अन्तिम तिथि ३१ जुलाई है अत आप शीघ्रातिशीघ्र रजिस्ट्रार कार्यालय से सम्पर्क स्थापित करे।

## नव-नियुक्तिया

गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय क रजिस्ट्रार प्रो० गगाराम जी गर्ग एक वर्ष के अवैतनिक अवकाश पर भारत सरकार के शिक्षा-मन्त्रालय मे विशिष्ट अधिकारी नियुक्त होकर प्रथम मई से गए हुए है। हम आपसे पूर्ण आशा ही नही अपितु विश्वास है कि आप आग भी विश्वविद्यालय को अपना सहयोग एव सब प्रकार से लाभान्वित करते रहेगे। इस मध्य स्थानापन्न रजिस्ट्रार का कार्य डा० राजगोपाल जी एम ए, पीएच.डी करेगे। आप प्राचीन इतिहास एव सस्कृति मे उपाध्याय पद पर भी कार्य कर रहे है।

विश्वविद्यालय के वैदिक साहित्य के उपाध्याय श्री प० धर्मदेव जी वेदवाचस्पति का कार्यकाल समाप्त होने पर वे ससम्मान विश्वविद्यालय की सेवा से मुक्त हो गए है। आपने अपने इस दीर्घ अध्यापनकाल में जिस कर्त्तव्य-निष्ठा का परिचय दिया, वह सदैव ही स्मरणीय एव श्लाघनीय रहेगा। आप साथ ही साथ पुस्तकालयाध्यक्ष का कार्य भी बहुत तत्परता से कर रहे थ। विश्वविद्यालय आपका सदैव पूर्ण आभारी रहेगा। सम्प्रति पुस्तकालयाध्यक्ष का कार्य सस्कृत विभाग के सुयोग्य उपाध्याय डा निगम शर्मा एम ए पीएच डी कर रहे है।

## उप-सत्र परीक्षा

विश्वविद्यालय की विद्याधिकारी, विद्याविनोद एव अलङ्कार की उप-सत्र परीक्षाए २२ जलाई से प्रारम्भ है। भाग लेन वाले छात्र स्वाध्याय मे दत्तचित्त है।

## श्री डा० सत्यपाल जी की विदाई

गत १६ जून १९६८ को गुरुकुल के पुराने कार्यकर्त्ता डा सत्यपाल जी को चालीस वर्ष की सेवा के बाद अवकाश ग्रहण करने पर विद्यासभा भवन म एक भावभीनी विदाई दी गई। डाक्टर साहब ने अपना सारा जीवन गुरुकुल की सेवा मे लगाया है। आयर्वेद महाविद्यालय से उपाधि प्राप्त करने के बाद वे पहले ब्रह्म विद्यालय एव महाविद्यालय के ब्रह्मचारियो के चिकित्सालय मे चिकित्सक के रूप मे नियुक्त हुए। यहा उन्होने रुग्ण विद्यार्थियो की चिकित्सा में जो दिलचस्पी, लगन, सेवा शुश्रूषा, अध्यवसाय और चिकित्सा-कौशल प्रदर्शित किया, उससे शीघ्र ही उनकी ख्याति फैल गई, विद्यार्थियो तथा अधिकारियो मे उन्हे अद्भुत लोकप्रियता प्राप्त हुई। अधिकारियो ने उनकी कार्य-कुशलता से प्रसन्न हो कर उन्हे चीफ मैडिकल आफिसर बना दिया और आयुर्वेद महाविद्यालय में भी पढाने का अवसर दिया। वे रोगविकृति विज्ञान की

प्रयोगशाला के इचार्ज बनाये गये, उन्होने ये सब कार्य बडी योग्यतापूर्वक सम्पन्न किये ।

डा० सत्यपाल जी म बहुमुखी प्रतिभा थी । अत उनका कार्यक्षेत्र केवल चिकित्सा तक ही सीमित नही रहा । उनमें प्रबन्ध पटुता और प्रशासन करने की क्षमता थी । अत व गुरुकुल के प्रबन्ध विषयक कार्यों म दिलचस्पी लेते रहे । कुछ समय तक वे स्थानापन्न सहायक मुख्याधिष्ठाता का कार्य भी करत रहे । उन्हें भवन निर्माण के कार्य म गहरा अनुराग था । पिछले २५-३० वर्ष म गुरुकुल म जो नई इमारते बनी है, उनमे डाक्टर जी का बहुत बडा योगदान है । गरुकुल के वेद महाविद्यालय, श्रद्धानन्द अतिथि-भवन, नई फार्मेसी, पचायत राज भवन के निर्माण मे काफी बडा श्रेय डाक्टर साहब को है । अपने कार्यकाल के अन्तिम कई वर्ष उन्होंने फार्मेसी की उन्नति मे लगाये । इस प्रकार उनका सारा जीवन गरुकुल के विभिन्न विभागो को सेवा में बीता ।

विदाई समारोह मे गुरुकुल के सब उपाध्याय व कर्मचारी और ब्रह्मचारी उपस्थित थे । सभा मे सब वक्ताओ ने उनके कार्यों और सेवाओ की बहुत प्रशसा की ।

## स्नातक बन्धुओ से अपील

अखिल भारतीय स्नातक मण्डल के मन्त्री श्री जयदेव वेदालङ्कार एम ए गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय के समस्त स्नातक बन्धुओ से अपील करते है कि इस वर्ष 'विश्वविद्यालय स्नातक परिचायिका' निकाली जा रही है, जिसमे समस्त स्नातक बन्धुओ का सक्षिप्त परिचय होगा । उपर्युक्त कार्य के लिए समस्त स्नातक बन्धुओ का सहयोग सर्वथा अपेक्षित है । आप सब स्नातक बन्धुओ से प्रार्थना है कि आप स्वय का तथा अपने समीपवर्ती स्नातक बन्धुओ का पता 'मन्त्री महोदय, अखिल भारतीय स्नातक मण्डल, गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय' के पास शीघ्रातिशीघ्र प्रेषित करने का कष्ट करे ।

उपर्युक्त कार्य के लिए जैसा कि आपको विदित ही है कि एक विशिष्ट धनराशि की आवश्यकता पडेगी, उसके लिए आप लोगो से अपील की जाती है कि आप तन, मन, धन से पूर्ण सहयोग प्रदान करे ।

—श्री सूर्यप्रकाश विद्यालकार (प्रतिष्ठित), एम ए

———०———